६३८. आहारएसु धुविगाणं तित्थयरस्स च ओघं। थीणगिद्धि०३-मिच्छ०-अणंताणु०४ ज० ज० अंतो०, उ० अंगुल० असंखे०। अज० ओघं। सादासाद०-अरदि-सोग-पंचिंदि०-तेजा०-क०-समचदु०-पसत्थ०४-अगु०३-पसत्थवि०-तस०४-थिराथिर-सुभासुभ-सुभग-सुस्सर-आदें०-जस०-अजस०-णिमि० ज० ज० ए०, उ० अंगुल० असंखे०। अज० ओघं। अट्ठक० ज० मिच्छत्तभंगो। अज० ओघं। तिण्णि-आउ०-वेउव्वियछ०-मणुस०३ ज० अज० ज० ए०, उ० अंगुल० असंखे०। तिरिक्खायु० ज० सादभंगो। अज० ओघं। तिरिक्खग०-तिरिक्खाणु० ज० मिच्छत्तभंगो। अज० ओघं। उज्जो० ज० सादभंगो। अज० ओघं। इत्थि० मिच्छत्तभंगो[1]। णवरि

---

प्रशस्त ध्रुवबन्धवाली प्रकृतियोंका जघन्य अनुभागबन्ध सर्वसंक्लिष्ट पञ्चेन्द्रिय जीव करता है, इसलिए इनके जघन्य अनुभागबन्धका उत्कृष्ट अन्तर अनन्त काल कहा है। इसी प्रकार सात नोकषाय आदिके जघन्य अनुभागबन्धका उत्कृष्ट अन्तर अनन्त काल घटित कर लेना चाहिए। मात्र ये अध्रुवबन्धिनी प्रकृतियाँ हैं,इसलिए इनके अजघन्य अनुभागबन्धका जघन्य अन्तर एक समय और उत्कृष्ट अन्तर अन्तर्मुहूर्त कहा है। चार आयु आदिके जघन्य और अजघन्य अनुभागबन्धका सामान्य तिर्यञ्चोंके जो अन्तर कहा है वह यहाँ अविकल बन जाता है, इसलिए यह उनके समान कहा है। शेष जो सातावेदनीय आदि प्रकृतियाँ हैं, उनका जघन्य अनुभागबन्ध बादर एकेन्द्रियोंके भी सम्भव है, अतः इनके जघन्य अनुभागबन्धका उत्कृष्ट अन्तर असंख्यात लोकप्रमाण कहा है। शेष कथन सुगम है।

६३८. आहारक जीवोंमें ध्रुवबन्धवाली और तीर्थङ्कर प्रकृतिका भङ्ग ओघके समान है। स्त्यानगृद्धि तीन, मिथ्यात्व और अनन्तानुबन्धी चारके जघन्य अनुभागबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अङ्गुलके असंख्यातवें भाग प्रमाण है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। सातावेदनीय, असातावेदनीय, अरति, शोक, पञ्चेन्द्रियजाति, तैजसशरीर, कार्मणशरीर, समचतुरस्रसंस्थान, प्रशस्त वर्णचतुष्क, अगुरुलघुत्रिक, प्रशस्त विहायोगति, त्रसचतुष्क, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ, सुभग, सुस्वर, आदेय, यशःकीर्ति, अयशःकीर्ति और निर्माणके जघन्य अनुभागबन्धका जघन्य अन्तर एक समय है और उत्कृष्ट अन्तर अङ्गुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। आठ कषायोंके जघन्य अनुभागबन्धका अन्तर मिथ्यात्वके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। तीन आयु, वैक्रियिक छह, और मनुष्यगतित्रिकके जघन्य और अजघन्य अनुभागबन्धका जघन्य अन्तर एक समय है और उत्कृष्ट अन्तर अङ्गुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है। तिर्यञ्चायुके जघन्य अनुभागबन्धका अन्तर सातावेदनीयके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। तिर्यञ्चगति और तिर्यञ्चगत्यानुपूर्वीके जघन्य अनुभागबन्धका अन्तर मिथ्यात्वके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। उद्योतके जघन्य अनुभागबन्धका अन्तर सातावेदनीयके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। स्त्रीवेदका भङ्ग मिथ्यात्वके समान है। इतनी विशेषता है कि इसके जघन्य अनु-

---

१. ता० आ० प्रत्योः अज० ओघं। णवरि तिरिक्खगदिदुगं ज० ज० अंतो०। इत्थि० मिच्छत्त-भंगो इति पाठः।

ज० ज० ए० । णवुंसगदंडओ ज० सादभंगो । अज० ओघं । सेसाणं ज० सादभंगो । अज० ओघं अप्पप्पणो । अणाहार० कम्मइगभंगो । एवं जहण्णयं समत्तं ।

एवं अंतरं समत्तं ।

भागबन्धका जघन्य अन्तर एक समय है। नपुंसकवेददण्डकके जघन्य अनुभागबन्धका भङ्ग सातावेदनीयके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर ओघके समान है। शेष प्रकृतियोंके जघन्य अनुभागबन्धका अन्तर सातावेदनीयके समान है। अजघन्य अनुभागबन्धका अन्तर अपने-अपने ओघके समान है। अनाहारक जीवोंमें कार्मणकाययोगी जीवोंके समान भङ्ग है।

विशेषार्थ—आहारक मार्गणामें सर्वप्रकृतियोंका जघन्य स्वामित्व ओघके समान है और इसका उत्कृष्ट काल अङ्गुलके असंख्यातवें भाग प्रमाण है। इन दो विशेषताओंको ध्यानमें लेकर यह अन्तरकाल घटित कर लेना चाहिए।

इस प्रकार जघन्य अन्तरकाल समाप्त हुआ।

इस प्रकार अन्तरकाल समाप्त हुआ।